मिति के नये ग्रन्थ रचें वे इन्हीं शब्दों का प्रयोग करें क्योंकि बहुत से पारिभाषिक शब्द होने से भ्रम होता है। इसके सिवाय जब सब लोग यही शब्द लिखने लगेंगे तो हिन्दी में इनका प्रचार भी हो सकता है।"

इस टिप्पणी से स्पष्ट है कि वे ज्ञान विज्ञान के पारिभाषिक शब्दों में एकरूपता और उनका मानकीकरण चाहते थे। नागरी प्रचारिणी सभा ने इस शती के प्रथम दशक में और डा० रघुवीर आदि ने स्वतंत्रता के बाद यह कार्य आरंभ किया। अब प्रायः सौ वर्ष बाद भारत सरकार यही काम कर रही है।

दूसरा उदाहरण एक ऐसी योजना का है, जो कार्यान्वित न हो सकी, किन्तु वह उनकी दूरदर्शिता की परिचायिका है। हिन्दी संसार ने इधर फिर 'ला जर्नल' के ढंग की पत्रिका की आवश्यकता का अनुभव किया। कुछ दिनों पूर्व काशी नागरी प्रचारिणी सभा और हिन्दी साहित्य सम्मेलन न ऐसी पत्रिकाएँ निकाली थीं, किन्तु एक दो अंक से अधिक वे न निकाल सके। अब भारत सरकार के विधि विभाग ने ऐसी पत्रिका का आरम्भ किया है जिसके कुछ अंक प्रकाशित भी हो चुके हैं और आशा है कि भारत सरकार का प्रकाशन होने के कारण वह स्थायी रूप स प्रकाशित होती रहेगी। किन्तु सकी कल्पना भारतेन्दु की अलौकिक प्रतिभा ने बहुत पहले ही कर ली थी। सन् १८७५ क अप्रैल की चन्द्रिका के अंक में उन्होंने एक विज्ञापन प्रकाशित किया था। वह विज्ञापन यह था:

"हिन्दी में बहुत से अखबार हैं, पर हमारे हिन्दुस्तानी लोगों को उनसे कानूनी खबर कुछ भी नहीं मिलती और न हिन्दी में कानूनों का तर्जुमा है, जिसे देखकर और पढ़कर वे अदालत की बातें समझ सकें। अदालत वह चीज है, जिससे छोटे बड़े किसीको छुट्टी नहीं। इससे सब गृहस्थों को इसका जानना बहुत जरूरी है। बहुत से बेचारे कानून जाने विना लोगों के जाल में पड़कर खराब हो जाते हैं। तो इस आपत्ति से लोगों को बचाने को एक माहवारी पत्र 'नीति

प्रकाश' नाम का बनारस में जारी होगा। इसमें अंग्रेज़ी और उर्दू कानूनों का तर्जुमा छपा करेगा और इसके सिवाय विलायत और हाईकोर्ट के फैसले छपेंगे। मुन्शी ज्वालाप्रसाद, गवर्नमेंट प्लीडर हाईकोर्ट, बाबू तोताराम हाईकोर्ट प्लीडर इत्यादि लायक दोस्त इसके मददगार होंगे। इसमें इतनी बातें छपेंगीं:

१. दीवानी, फौजदारी, कलक्टरी वगैरह के कानून।

२. रियासतों के कानून।

३. इंडिया गज़ट और गवर्नमेंट गजट का खुलासा।

४. हाईकोर्ट और विलायत की नज़ीर और दूसरी अदालतों की नज़ीर।

५. हिन्दू और मुसलमानों के धर्मशास्त्र।

६. नई और पुरानी नीतियों का संग्रह।

७. सरकार से और राजाओं से जो अहदनामे हुए हैं उनका खुलासा।

८. और कानूनों का खुलासा।

९. कानूनों और फैसलों पर राय।

१०. फुटकर।"

इस विज्ञापन से मालूम होता है कि उनकी विधि पत्रिका की कल्पना कितनी व्यापक और उपयोगी थी। उन्हें हिन्दी के उस आरम्भिक काल में (१८७५, में) ऐसी पत्रिका की आवश्यकता अनुभव करने और उसे निकालने का प्रयत्न करने का श्रेय है। हम अर्थात् हिन्दी के कार्यकर्त्ता, हिन्दी की संस्थाएं और हिन्दी के प्रकाशक उसे आज तक नहीं निकाल सके और जिसे अब जाकर भारत सरकार ने निकालना आरम्भ किया है। हम नहीं कह सकते कि भारत सरकार की विधि पत्रिका कितनी उपयोगी है और उसका कार्य क्षेत्र क्या है तथा भारतेन्दु की इस प्रकार की पत्रिका की कल्पना से वह कितनी भिन्न है क्योंकि कानून मेरा विषय नहीं है और न मैंने अब तक वह पत्रिका देखी ही है।

वे केवल कविता, कहानी, नाटक आदि को हिन्दी की उन्नति के

लिए पर्याप्त नहीं समझते थे। समग्र जीवन से संबंधित वाङमय को हिन्दी में लाने का, तथा उसके लिए मानक और शुद्ध पारिभाषिक शब्दावली की आवश्यकता को उन्होंने स्पष्ट रूप से समझ लिया था। यह पत्रिका 'नीति प्रकाश' नहीं निकल सकी क्योंकि इस विज्ञापन में उन्होंने स्पष्ट रूप से लिख दिया था, "बिना ५०० ग्राहक ठहरे इसका काम शुरू न होगा और ग्राहक ज्यादे होंगे तो इसके पन्ने बढ़ा दिये जायेंगे।" उन दिनों (१८७५ में) इस प्रस्तावित ४० पृष्ठों के मासिकपत्र का वार्षिक मूल्य रु० ६ और ६ आने अलग डाक महसूल रखा गया था। आज भी ऐसे विषय के इस मूल्य के ५०० ग्राहक होना कठिन है। उन दिनों उसके ५०० ग्राहक नहीं मिले, इसमें आश्चर्य नहीं।

अन्त में उनके निर्भीक व्यंग्य और पैनी आलोचना पर संक्षेप में कुछ कह कर इस चर्चा को समाप्त किया जायगा। उस युग में अंग्रेज़ों का जो आतंक था और अंग्रेज़ अधिकारियों को जो अधिकार थे और जिस प्रकार वे उनका प्रयोग करते थे, उसके कारण सरकार की बात तो दूर, अंग्रेज़ों के विरुद्ध भी कुछ कहने का साहस लोगों को नहीं होता था। इस पृष्ठभूमि में उनकी निर्भीकता का मूल्य और भी बढ़ जाता है, विशेषकर जब हम यह विचार करते हैं कि वे उस धनिक वर्ग और रईस वर्ग के थे, जो शासकों की चापलूसी करने का अभ्यस्त था। आप सब फैलन के कोश से परिचित हैं। फैलन साहब ने वह कोश परिश्रम से तैयार किया था। उनका कार्य सराहनीय था। किन्तु भारत सरकार ने उसे अत्यधिक प्रश्रय और पुरस्कार दिया था जो भारतीय लेखकों को नहीं मिलता था। दूसरी बात यह है कि इसके पहिले सरकार 'हरिश्चन्द्र चन्द्रिका' की १०० प्रतियाँ खरीदती थी, किन्तु इसमें 'यती वैश्या संवाद' नामक एक लेख छपा। किसीने सरकार को सुझाव दिया कि वह अश्लील है। अतएव सरकार ने चन्द्रिका लेना बन्द कर दिया था। इसी प्रकार एक यूनानी तिब्बी पुस्तक में बाजीकरण विषय के वर्णन को अश्लील बताकर वह पुस्तक अंग्रेज अधिकारियों ने काशी के एक अर्द्ध सरकारी पुस्तकालय से

हटवा दी थी।

फैलन के कोश में, कोश होने के कारण सभी प्रकार के श्लील और अश्लील शब्द हैं और होने भी चाहिए। इन बातों को ध्यान में रखते हुए भारतेन्दु की फैलन के कोश की आलोचना को देखना चाहिए।

"बड़े पुन्य का फल
उनहत्तर हजार स्वाहा

बड़ा पुन्य करें तब अंग्रेज़ के घर में जन्म लें। गौर वर्ण होने ही से सब बातों में गौरव। हिन्दू लोग लाख किताब बनावें, इससे क्या होता है। अंग्रेज़ होने ही से किताब बनाया नहीं कि उसमें सब गुण हो जाते हैं। आप लोगों ने कभी श्रीयुत सा० फैलन साहब की डिक्शनरी देखी है? न देखी हो तो जरूर देख लीजिये। उसमें आप लोगों से टिक्कस वसूल कर-कर के सरकार ने उनहत्तर हज़ार छः सौ रुपये दिये हैं। सब मिलाकर तेरह सौ बानबे कापी इसकी पचास पचास रुपये सरकार ने खरीदी है, जिसमें ६ सौ कापी तो सिर्फ बंगाल गवर्नमेंट ने ली हैं। इस किताब में सब मिला कर ग्यारह सौ पेज हैं जिनके अठपेजी एक सौ पौने उन्तालिस फार्म हुए। इसकी अच्छी छपाई, कागज, कटाई, बंधाई वगैरह यदि बीस रुपये फार्म रखिये तो अट्ठाइस सौ रुपये हुए। बाकी बासठ हजार आठ सौ पचास रुपये क्या हुए? फैलनाय समर्पयन्ति अंगरेजत्वात्। हाय! यह नहीं सोचा गया कि यह एक-एक रुपया हिन्दू प्रजागण का एक एक रुधिर बिन्दु है। हम यह नहीं कहते कि सा० फैलन को उनके इतने बड़े परिश्रम के बदले कुछ न दिया जाता। बड़ा इनाम ऐसे परिश्रम का दस हजार रुपया बहुत है। तब भी छप्पन हजार से अधिक सरकारी रुपया बचता। लोग आँख खोल-खोल कर सरकार की इस उदारता का दर्शन करें। लोग अपने काम की निन्दा नहीं करते कि हिन्दू कुल में क्यों जन्म हुआ है। हमारी सरकार ही की निन्दा करते हैं।

एक बात और सुनिए। सभ्यता तो इस कोश में कूट-कूट कर

भरी है। कबीर, होली की गाली, जो जो चाहिए सब लीजिए। जब बनारस की पब्लिक लाइब्रेरी में जो ब्रजभूषण दास के दूकान के बगल में थी, कैम्पसन साहब इस देश के डाइरेक्टर एक बेर वहाँ आये थे। 'शरहे बदर चारण' एक फ़ारसी की किताब है। उसे देखकर आप बड़े खफा हुए और फर्माया 'ऐसी नंगी किताब आम कुतुबखाने में न रखनी चाहिए।' यह कह कर आपने उसमें से बाजीकरण का प्रसंग निकाल कर दिखलाया। हरिश्चन्द्र चन्द्रिका की १०० कापी पहिले गवर्नमेन्ट लेती थी। इसमें जो 'यती वैश्या सम्वाद' छपा था, वह सभ्यता के विरुद्ध था। इस वास्ते गवर्नमेन्ट ने उसका लेना बन्द कर दिया। (वास्तव में उस सम्वाद में एक शब्द भी सभ्यता के विरुद्ध नहीं था।) किन्तु इस कोश में जो साफ साफ निरावरण आईने की तरह नंगी बातों का वर्णन है, और नंगे शब्द हैं, उनमें दोष नहीं क्योंकि वह अंग्रेज़ लेखनी निर्गलित है। इस समय लज्जा और सभ्यता हाथ न पकड़ती तो अपने पाठकों को कुछ उसके उदाहरण हम भी सुनाते।"

उनके व्यंग्य और अंग्रेज़ों संबंधी विचारों का उदाहरण १८७४ की जून की हरिश्चन्द्र चन्द्रिका में प्रकाशित एक अन्य लेख से मिलता है। यह है 'रुद्री की टीका।' उसका आरंभिक अंश इस प्रकार है:

"क्या लोगों को यह ज्ञात नहीं है कि वेदों में हमारे इस समय के महाराजाधिराज, प्राणदाता, हितकर्त्ता अंग्रेज़ों की भी स्तुति लिखी है? यदि ज्ञान न हो तो वे मुझसे सुनें। चारों वेदों में केवल इन्हींका वर्णन है। यदि माधवाचार्य के इतना समय मुझे मिलता तो मैं चारों वेद का भाष्य बनाकर सिद्ध कर देता। यहाँ मैं केवल रुद्री का अर्थ दिखलाता हूँ जो हमारे भविष्यद्वक्ता वेदकर्ताओं ने हिन्दू प्रजा को इनसे बचने के लिए पहिले ही से लिख छोड़ा है:

नमस्ते रुद्रमन्यव—
उतोद्रुत इषवे नमः
नमस्ते अस्तु धन्यने
वाहुन्भ्यामुत ते नमः

हे रुद्र, अर्थात् धन बलादि हरण करके रुलानेवाले अंग्रेज़, तुम्हारे क्रोध और वाण, धनुष और बाहुओं को नमस्कार है।

सबसे पहिले क्षमा माँग कर प्राण बचाने के हेतु क्रोधाधिक को नमस्कार किया है।" इसी व्यंग्य शैली में सारा लेख लिखा गया है।

१८७४ में जब अंग्रेज़ों की खुशामद और अतिशयोक्तिपूर्ण प्रशंसा करने की होड़ लगी थी, तब उन्हें सार्वजनिक रूप से धन, बल आदि का हरण करके रुलाने वाला कहना और उसे प्रकाशित कर देना बड़े साहस और निर्भीकता का काम था।

अंग्रेज़ों की इस प्रकार धन, बल, आदि हरण करने की भर्त्सना करने का जो क्रम हिन्दी साहित्य में हरिश्चन्द्र के समय से प्रकट होने लगा, और वह भी कांग्रेस के वर्षों के प्रचार और स्वदेशी आन्दोलन की वेगवती आँधी से बहुत पहले, उसके अग्रगामी होने का श्रेय भारतेन्दु को है।

पराधीनता राजनीतिक दृष्टि से हमारे आत्मसम्मान को बराबर ठेस पहुँचाती रही। अंग्रेज़ों की पराधीनता, मुसलमानों की पराधीनता से हिंदुओं के लिए बहुत बेहतर थी किंतु फिर भी उससे उत्पन्न आर्थिक शोषण को भी जनता अनुभव करती रही यद्यपि उसकी भावना को साहित्य में वाणी नहीं मिली थी। भारतेन्दु पहिले साहित्यकार थे जिन्होंने इस आर्थिक शोषण के विरुद्ध आवाज उठाई। 'पै धन विदेश चलि जात इहै अति ख्वारी' आदि अनेक पंक्तियाँ इसका प्रमाण हैं। शासन की आर्थिक नीतियों की ओर ध्यान देकर साहित्य को आधुनिक दृष्टिकोण देने में भारतेन्दु ने अग्रगामी सफल नेता का काम किया। इतना ही नहीं, भारत दुर्दशा आदि नाटक, प्रहसन आदि चन्द्रिका में प्रकाशित कर उन्होंने भारत की दुर्दशा का असली स्वरूप जनता को बताया। साथ ही उन्होंने हिन्दुओं को देश के अतीत के गौरव का ज्ञान देने का प्रयत्न किया। उन सब के उदाहरण देना इस छोटे से निबन्ध में सम्भव नहीं है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि भारतेन्दु ने अनेक प्रकार से हिन्दी साहित्य, हिन्दीभाषा और हिन्दी पत्रकारिता को युगों क अन्धकार,

अज्ञान और पिछड़ेपन से निकाल कर आधुनिकता के मार्ग पर अग्रसर किया। इन्हीं कारणों से हम भारतेन्दु को 'आधुनिक हिन्दी का पिता' और उसको आधुनिक बनाने वाला मानते हैं।

दूसरा काम जो उन्होंने किया वह हिन्दी प्रचार का था। वे सदैव व्याख्यानों और लेख आदि लिखकर जनता में अपनी मातृभाषा के प्रति प्रेम और चेतना जागृत करते रहे। उनका बलिया का लेक्चर इसका प्रमाण है। इसी प्रयाग में उस समय देवकीनंदन त्रिपाठी आदि ने हिन्दी प्रवर्द्धिनी सभा बनायी थी। उसकी एक सभा जो महाजनी टोले के उस मकान में हुई थी, जिसमें प्रसिद्ध पं० अयोध्यानाथ वकील रहते थे, उसमें भारतेन्दु ने अपना भाषण दोहों में दिया था। उस भाषण का एक दोहा बाद के हिन्दीभाषियों के लिए मूल मंत्र बन गया :

निज भाषा उन्नति अहै सब उन्नति कौ मूल,
बिन निज भाषा ज्ञान के मिटत न हिय कौ शूल।

उनके चमत्कारिक और आकर्षक व्यक्तित्व के प्रभाव ने कितने ही लोगों में हिन्दी साहित्य और भाषा के प्रेम को जगाया। इस संबंध में प्रेमघन, प्रतापनारायण मिश्र, बालकृष्ण भट्ट, राधाचरण गोस्वामी आदि कुछ नामों का उल्लेख करना ही पर्याप्त होगा। वैसे तो सारे हिन्दी भाषी क्षेत्र में राजस्थान से लेकर बिहार तक उन्होंने हिन्दीभाषा के प्रेम की एक शक्तिशाली और उत्तुंग लहर उत्पन्न कर दी थी। उन्होंने एक काम और किया। पहिले कविगण अपनी कविताएँ सामन्तों या राज दरबारों में सुनाया करते थे। जनता को वह सुख नहीं मिलता था। काशी रसिक समाज उन्हींकी प्रेरणा से बना, जो बाद में बहुत दिनों पं० अम्बिकादत्त व्यास के मार्गदर्शन में चलता रहा जिसमें कवि एकत्र होकर समस्या पूर्तियाँ सुनाते थे। इसका अनुकरण अन्यत्र भी हुआ। धीरे-धीरे इनमें अन्य काव्यप्रेमी श्रोता भी आने लगे और अन्त में आगे चलकर इन कवि गोष्ठियों ने कवि सम्मेलनों का रूप ले लिया, जिन्होंने २०-३० वर्ष पूर्व तक हिन्दी के प्रचार में बड़ा काम किया। अब ये मनोरंजन मात्र हैं।

भारतेन्दु के प्रायः समकालीन पं० अम्बिकादत्त व्यास थे। वैसे वे बिहार में संस्कृत अध्यापक थे, किन्तु काशी से उनका बड़ा घनिष्ट सम्बन्ध था। वे बहुमुखी प्रतिभा के व्यक्ति थे। संस्कृत और हिन्दी में आशु समस्यापूर्ति करते थे। एक बार वे जयपुर गये और वहाँ आमेर के महल देखे जिसमें प्रसिद्ध शीशमहल है। इसमें छोटे-छोटे हजारों उभरे हुए (उत्तल, कान्वेक्स) शीशे लगे हैं। एक दियासलाई जलाने से एक साथ शीशों में हज़ारों दीपशिखाएँ दीखने लगतीं हैं। दूसरे दिन वे जयपुर नरेश महाराज रामसिंहजी के दरबार में गये। महाराज अच्छे संस्कृतज्ञ थे और उन्हें दर्शनशास्त्र और काव्य में विशेष रुचि थी। तत्कालीन प्रथा के अनुसार व्यासजी को महाराज ने पूर्ति के लिए एक समस्या दी। समस्या थी, 'सहस्त्र शीर्षः पुरुषः सहस्त्राक्षः सहस्त्रपात्'। व्यासजी ने तत्काल कहा:

प्रविष्टे कांच भवने, नरो भवति तत्क्षणात्
सहस्त्र शीर्षः पुरुषः सहस्त्राक्षः सहस्त्रपात्।

स्वामी दयानन्दजी के आर्य समाज की प्रतिक्रिया में जो सनातन धर्म का आन्दोलन हुआ, उसके वे प्रमुख स्तम्भ थे, और श्रद्धाराम फुल्लौरी तथा व्याख्यान वाचस्पति पं० दीनदयाल शर्मा के बीच के सबसे बड़े सनातनधर्मी प्रचारक और व्याख्यानदाता व्यासजी थे। वे कवि थे और उनमें उच्च कोटि की साहित्यिक प्रतिभा थी। उन्होंने अपने संस्कृत के नाटकों के अनुवाद में श्लोकों के अनुवाद कहीं कहीं खड़ी बोली पद्य में भी किए। वे 'पीयूष प्रवाह' नामक मासिक पत्र निकालते थे। 'पीयूष प्रवाह' धर्म प्रधान पत्र था और उसमें अनेक धार्मिक लेख छपते थे। किन्तु साहित्यिक महत्व के लेखों को भी काफी स्थान दिया जाता था। उसकी एक विशेषता थी कि उसका वार्षिक मूल्य डाक खर्च समेत केवल आठ आना था। मार्च १८६२ में उसने होली पर एक छोटा सा लेख निकाला था जिसमें उस समय के सभी प्रमुख पत्रों के नाम आ गये थे। वह व्यासजी की शैली का अच्छा परिचायक है। वह लेख यह है:

"आज कल होली है। लम्बे लेख का अवकाश नहीं। सब जमा

बाड़ा जमा है। होली के मसखरों की बात सुननी हो तो हिन्दी बंगवासी है, कुछ जादू के तमाशे और चूरन होली चाहिए तो भारत जीवन है, कुछ खरी खरी बातें सुननी हों तो मित्र विलास है, बातचीत की खिचड़ी चाहिए तो खिचड़ी समाचार है, वारांगना रहस्य की इच्छा हो तो ब्राह्मण है, अत्र भवान के दरबार देखने हों तो हिन्दोस्थान है, ताने बाने सुनने हों तो हिन्दी प्रदीप है, गप्पियों की फोलसंखी की नकल देखनी हो तो आर्यावर्त है, नखरे पसन्द हों तो भारतेन्दु है, पंडित का स्वांग चाहें तो विज्ञ वृन्दावन है, आग में जलाने को गोइंठा चाहिए तो तिमिर नाशक है, राख धूल चाहिए तो राजस्थान समाचार है, सच्ची सच्ची तीती मीठी सुननी हो तो विद्यार्थ धर्म दीपिका है, फिर भी खाली हो तो लीजिए विहार बन्धु है, पुराना चंडूल चाहिए तो भारत मित्र है और रंग में भींगना हो तो यह आपके पीछे लगा आपका प्यारा पीयूष प्रवाह है। चिढ़ना मत यारो होरी है, होरी होरी है अ र र र र र र र।।"

इस पत्रिका में मौलिक नाटक जैसे 'पढ़े पढ़े पत्थर' जिसमें तत्कालीन संस्कृत पाठशालाओं का व्यंगात्मक खाका खींचा गया है, वेणी संहार नाटक का अनुवाद, हिन्दी प्रचार सम्बन्धी लेख, जैसे 'कचहरी में नागरी', सामयिक घटनाओं पर टिप्पणियाँ, जैसे भागलपुर की सड़कों की दुर्दशा, काशी के नलों की अवस्था आदि पर भी लेख और टिप्पणियाँ छपती थीं। धार्मिक लेख विद्वतापूर्ण और संस्कृत बहुल भाषा में होते थे, किन्तु अन्य लेखों की भाषा सरल और प्रांजल खड़ी बोली होती थी। कविताएँ अधिकांश अपनी, और नये तथा पुराने कवियों की ब्रजभाषा में होती थीं, किन्तु कभी-कभी खड़ी बोली की कविताएँ भी छपती थीं, जैसे ये दोहे देखिए :

दीन दुखी असहाय का करो सदा उपकार
जानो वेद पुरान का यही एक है सार।
चन्दन तरु के संग से होता चन्दन और
तू भी सज्जन संग कर होवेगा सिरमौर।

उन्हे सबसे पहिले हिंदी शीघ्र लिपि ( Stenography )

की एक प्रणाली सफलतापूर्वक आविष्कृत करने का भी श्रेय है।

इसमें उनकी प्रसिद्ध लम्बी कहानी, जिसे कुछ लोग उपन्यास की भी संज्ञा देते हैं, छपी थी जिसका नाम 'आश्चर्य वृतान्त' था। उसका आरंभ इस प्रकार होता है:

"चित्रकूट से कुछ दक्षिण को झुकते, पुष्करिणी तीर्थ के पास विराध नामक एक तीर्थ है। वहाँकी भूमि भू पहाड़ों के कारण अत्यन्त कठिन और पाषाणमय है। वहाँ लगभग सोलह सत्रह हाथ की चौड़ाई का एक कुआँ ऐसा गहरा है कि उसे देखने ही से ऐसा आश्चर्य होता है कि इन चट्टानों को तोड़ कर इस घोर जंगल में यह किस वली ने खुदवाया है। वहाँ यह बात प्रसिद्ध है कि श्री रामचन्द्र जी ने विराध राक्षस को जो गड़हा करने के लिए पृथ्वी में बाण मारा, तो पाताल तक छेद हो गया था, सो यही है। अब तक लोग उसमें बड़े बड़े पत्थर के ढोंके छोड़ते हैं, पर वह इतना गहरा है कि खड़का तक नहीं सुन पड़ता। वह कितना गहरा है और कैसा है इसके निश्चय करने को अंग्रेज़ लोग बहुत दिनों से पीछे पड़े हैं पर अभी तक कुछ पता नहीं लगा। १ मार्च, १८८४ को अमरीका के प्रसिद्ध प्रोफेसर लुफ लर्वा वहाँ पहुँचे, उसीके पास तम्बू डेरा डाला और दूरबीन लगा नाप जोख कर यह निश्चय किया कि किनारे की तरफ चारों ओर सन्धियों से अनेक घास फूस और पेड़ वगैरह निकल आये हैं। यदि किसी किनारे से कुछ लटकाया जायेगा तो उन झाड़ झंखाड़ों में फंस जायेगा। इसलिए जैसे कुए में घरारी पर बड़ा घड़ा लटकाया जाता है, वैसे ही एक बड़ी घरारी पर से कल के द्वारा एक भारी लंगर इसके बीचोबीच लटकाया जाये। उसीसे उसकी गहराई का पता लगेगा। बस ५ तारीख को कल और लंगर मंगाने के लिए बम्बई पत्र भेजा गया और १४ तारीख को सब सामान आ पहुँचा और ३१ तारीख मार्च तक खोद-खाद गाड़-गूड़ कर घरारी ठीक जमा दी गयी।

अब २ अप्रैल को सबेरे ७ बजे प्रोफेसर साहब के साथ और कई अंग्रेज़ लोग चारों ओर दूरबीन ल लेकर बैठे और घरारी पर से ४५

मन का लंगर लटकाया गया। उस गड़हे में वड़ा ही घोर अन्धकार था, इसलिये प्रोफेसर साहब ने इस लंगर में एक वड़ा लैम्प भी बाँध दिया था कि ज्यों ज्यों नीचे जाये त्यों त्यों उजाला भी होता जाये और ऊपर से सब कुछ देख भी पड़ता जाये। बस धीरे धीरे लंगर लटकने लगा और उस अंधेरे में के पेड़, झाड़ झंकाड़, मकड़ियों के जाले, सांपों की केचुलियाँ, बिल और सन्धों में बैठे बिच्छू आदि जन्तु देख पड़ने लगे। साहब देख देख अपनी बही में कुछ लिखते जाते थे और वह लटकता जाता था। यहाँ तक कि दूर होने के कारण अन्त में वह लंगर केवल एक गुब्बारे या तारा ऐसा चमकने लगा और उसके चारों ओर अंधेरा देख पड़ने लगा।

"नौ बजने के समय साहब ने निश्चय किया तो वह लंगर दो माइल और तीन सौ गज नीचे जा चुका था। जब पंद्रह मिनिट और बीते तब वह लंगर एकाएकी लटकने से रुक गया और साहब ने हिसाब किया तो उतनी देर में ४५० गज और नीचे पहुँचा था। अर्थात् कुल दो माइल ७८७ गज नीचे पहुँचा था।

"जब उन लोगों ने यह निश्चय किया कि अब लंगर का नीचे की ओर लटकना किसी प्रकार नहीं हो सकता तो हार कर ऊपर ही खींचने लगे। पर खींचने के समय उस लंगर का बोझा बढ़ जाना देख साहब को और और लोगों को बड़ा आश्चर्य हुआ और चकचिहा कर देखने लगे, लंगर के साथ उलझा पुलझा क्या आता है।

"फिर क्रम से पहले धीरे धीरे उस लंगर की लालटेन चमकने लगी, फिर उसका भी कुछ कुछ आकार देख पड़ने लगा फिर जब तक लोग एक टक लगा कर देखते ही हैं तब तक तो उस गड़हे से एक बड़ी गूंज के साथ ध्वनि भी आने लगी। तब तो सभों को और भी आश्चर्य हुआ और ध्यान दे कर सुनने से जाना गया कि 'धीरे धीरे' यह शब्द है। साहब के आदमी के शब्द निश्चय होते ही लंगर धीरे धीरे खींचा जाने लगा। फिर जाले और सूखी लताओं के साथ एक आदमी उस लंगर से चिपट रहा है, देखते ही साहब ने और और

घोल बनाइए। मान लिया आपने $\omega$ ग्राम अम्ल तौल कर लिया तो आक्जेलिक अम्ल की शक्ति $\frac{४ \times W \times N}{६३}$ है।

**(ब) पोटैशियम परमैंगनेट का प्रामाणिक घोल बनाना तथा उसकी प्रामाणिकता निश्चित करना** (standardisation)

परमैंगनेट का लगभग $\frac{N}{२०}$ घोल, $\frac{३१\cdot६}{२०}$ = १·५८ ग्राम पोटैशियम परमैंगनेट तौल कर एक लीटर जल में बनाइए।

परमैंगनेट घोल ब्यूरेट में लीजिए। एक बीकर में अपने द्वारा बनाये हुए प्रामाणिक आक्जेलिक एसिड विलयन में से २५ मि० लि० पिपेट कीजिए। इसमें लगभग १० मि० लि० तनु $H_2SO_4$ डालकर थोड़ा गरम कीजिए। अब इस गरम मिश्रित घोल में ब्यूरेट से परमैंगनेट घोल तब तक डालिए जब तक कि घोल का रंग हल्का गुलाबी नहीं हो जाता। जब हल्का गुलाबी रंग आ जाय तो परमैंगनेट डालना बन्द कर दीजिए। ब्यूरेट पाठांक से अनुमापन में व्यय हुए परमैंगनेट का आयतन मालूम हो जायगा। यही क्रिया कई बार दुहराइए ताकि दो समान पाठांक क्रमशः प्राप्त हो जायँ।

मान लिया कि २५ मि० लि० आक्जेलिक अम्ल के लिए $x$ मि० लि० परमैंगनेट लगा।

$\therefore$ $KMnO_4$ का आयतन $\times$ नार्मलता = अम्ल का आयतन $\times$ नार्मलता

$$\therefore \quad x \times \text{नार्मलता} = \frac{25 \times 4 \times W \times N}{63}$$

$$KMnO_4 \text{ की नार्मलता या सान्द्रता} = \frac{25 \times 4 \times W \times N}{63 \times x}$$

**(स) प्रामाणिक $KMnO_4$ विलयन की सहायता से दिये हुए आक्जेलिक अम्ल की सान्द्रता ज्ञात करना**

परमैंगनेट घोल का दिये हुए आक्जेलिक एसिड विलयन के साथ उपरोक्त विधि द्वारा अनुमापन कीजिए।

मान लिया २५ मि० लि० आक्जेलिक अम्ल के लिए ५ मि० लि० $KNnO_4$ की आवश्यकता होती है।

$\therefore$ आक्जेलिक अम्ल का आयतन $\times$ सान्द्रता $=KMnO_4$ का आयतन $\times$ सान्द्रता

$$25 \times S = \frac{y \times 25 \times 4 \times W \times N}{63 \times x}$$

$$S = \frac{y \times 25 \times 4 \times W \times N}{25 \times 63 \times x}$$

$$= \frac{y \times 25 \times 4 \times W \times 63}{25 \times 63 \times x} \quad \left(\begin{array}{l} N=63 \text{ आक्जेलिक} \\ \text{अम्ल का तुल्यांक भार} \end{array}\right)$$

$$= 4 \times W \times \frac{y}{x} \text{ ग्राम प्रति लीटर}$$

अर्थात्, सान्द्रता $= 4 \times W \times \dfrac{\text{दिये हुए घोल के साथ व्यय } KMnO_4 \text{ का आयतन}}{\text{बनाये हुए घोल के साथ व्यय } KMnO_4 \text{ का आयतन}}$

**प्रयोग २—पोटैशियम परमैंगनेट से अनुमापन द्वारा दिए हुए फेरस अमोनियम सल्फेट विलयन की सान्द्रता ग्राम प्रति लीटर में ज्ञात करना।**

**अनुमापन का सिद्धान्त :** सल्फ्यूरिक अम्ल की उपस्थिति में $KMnO_4$ विलयन द्वारा फेरस सल्फेट आक्सीकृत होकर फेरिक सल्फेट में परिवर्तित हो जाता है।



$$2KMnO_4 + 3H_2SO_4 \rightarrow K_2SO_4 + 2MnSO_4 + 3H_2O + 5[O]$$

$$10FeSO_4(NH_4)_2SO_4 + 5H_2SO_4 + 5[O]$$
$$\rightarrow 5Fe_2(SO_4)_3 + 5H_2O + 10(NH_4)_2SO_4$$

उपरोक्त अभिक्रिया में केवल फेरस सल्फेट भाग लेता है, अमोनियम सल्फेट अपरिवर्तित रहता है।

इस अनुमापन में भी क्रिया का अंतिम बिन्दु तब होगा जब कि विलयन का रंग परमैंगनेट के आधिक्य के कारण हल्का गुलाबी हो जायगा। जब तक $Fe^{++}$ आयन प्राप्त होंगे $KMnO_4$ व्यय होता जायगा।

**विधि :** प्रस्तुत अनुमापन तीन चरणों में पूरा होता है :

(अ) फेरस अमोनियम सल्फेट का प्रामाणिक घोल बनाना।

(ब) पोटैशियम परमैंगनेट घोल की प्रामाणिकता निश्चित करना।

(स) दिए हुए फेरस अमोनियम सल्फेट विलयन का प्रामाणिक $KMnO_4$ से अनुमापन करना।

**(अ) फेरस अमोनियम सल्फेट का प्रामाणिक विलयन बनाना।**

$\left(\text{लगभग } \dfrac{N}{३०}\right)$

∵ फेरस अमोनियम सल्फेट का तुल्यांक भार = ३९२·१

∴ $\frac{N}{३०}$ विलयन के लिए $\frac{३९२·१}{३० \times ४}$ = ३·२६६ ग्राम फेरस अमोनियम सल्फेट २५० मि० लि० में घोलिए। लगभग ३·२६६ ग्राम फेरस अमोनियम सल्फेट तौल कर २५० मि० लि० मापन फ्लास्क (measuring flask) में डालिए। पहले इसमें लगभग १० मि० लि० तनु $H_2SO_4$ तथा थोड़ा जल डालकर घोलिए। पूरे क्रिस्टल घुल जाने के बाद मापन फ्लास्क में अंकित निशान तक जल डालकर पूरा कर लीजिए।

मान लिया m ग्राम लवण तौला गया, तो प्राप्त फेरस अमोनियम सल्फेट विलयन की नार्मलटी = $\frac{४ \times W \times N}{३९२·१}$

**टिप्पणी :** (i) फेरस अमोनियम सल्फेट, फेरस सल्फेट की अपेक्षा स्थायी यौगिक है। इसका जल्दी आक्सीकरण नहीं होता है। जब कि फेरस सल्फेट विलयन या क्रिस्टल हवा के सम्पर्क से भी धीरे-धीरे आक्सीकृत होता रहता है। अतः इसकी शक्ति स्थिर नहीं रहती। अतः सुविधा के लिए फेरस अमोनियम सल्फेट ही चुना जाता है।

(ii) जल डालने के पहले फेरस अमोनियम सल्फेट क्रिस्टल को तनु $H_2SO_4$ में घोलने का कारण यह है कि यदि जल पहले डालकर घोल बनाया जाय तो इस मध्य फेरस लवण कुछ आक्सीकृत हो सकता है। अतः घोल साफ नहीं बनेगा तथा उसकी शक्ति भी कुछ बदल सकती है।

**(ब) बनाये गये फेरस अमोनियम सल्फेट विलयन की सहायता से परमैंगनेट विलयन की प्रामाणिकता निश्चित करना।**

ब्यूरेट में $KMnO_4$ घोल भरिए।

२५ मि० लि० पिपेट से फेरस अमोनियम सल्फेट घोल बीकर में डालिए। इसमें १० मि० लि० के लगभग तनु $H_2SO_4$ मिलाइए। ब्यूरेट में परमैंगनेट घोल धीरे-धीरे डालिए। हल्का गुलाबी रंग आने पर ब्यूरेट का पाठांक नोट कीजिए। यह क्रिया तब तक दुहराइए जब तक कि दो पाठांक समान न मिलें।

मान लिया कि २५ मि० लि० फेरस अमोनियम सल्फेट के अनुमापन में $V_1$ मि० लि० $KMnO_4$ व्यय हुआ।

$\therefore$ $KMnO_4$ का आयतन × नार्मलटी

= फेरस अमोनियम सल्फेट का आयतन × नार्मलटी

$$V_1 \times \text{नार्मलटी} = २५ \times \frac{४ \times W \times N}{३९२\cdot१}$$

$$\therefore \quad KMnO_4 \text{ की नार्मल्टी} = \frac{२५ \times ४ \times W \times N}{V_1 \times ३९२\cdot१}$$

**(स) प्रामाणिक $KMnO_4$ की सहायता से दिये हुए फेरस अमोनियम सल्फेट की सान्द्रता प्रति लीटर ज्ञात करना ।**

दिये हुए फेरस अमोनियम सल्फेट का २५ मि० लि० बीकर में लेकर १० मि० लि० तनु $H_2SO_4$ मिलाइए। ब्यूरेट से $KMnO_4$ का प्रामाणिक घोल उपरोक्त भाँति डालिए और अंतिम बिन्दु ज्ञात कीजिए ।

मान लिया दिये हुए फेरस अमोनियम सल्फेट के २५ मि० लि० के लिए $V_2$ मि० लि० $KMnO_4$ व्यय हुआ

$\therefore$ फेरस अमोनियम सल्फेट का आयतन × नार्मलटी

= $KMnO_4$ का आयतन × नार्मल्टी

$$२५ \times \text{नार्मलटी} = \frac{V_2 \times २५ \times ४ \times W \times N}{V_1 \times ३९२\cdot१}$$

$$\text{नार्मलटी} = \frac{V_2 \times २५ \times ४ \times W \times N}{V_1 \times ३९२\cdot१ \times २५}$$

$$\therefore \text{ फेरस अमोनियम सल्फेट की सान्द्रता} = \frac{V_2 \times २५ \times ४ \times W \times ३९२\cdot१}{V_1 \times ३९२\cdot१ \times २५} \text{ ग्राम प्रति लीटर}$$

$$= \frac{V_2 \times ४ \times W}{V_1} \text{ ग्राम प्रति लीटर}$$

**प्रयोग ३—फेरस अमोनियम सल्फेट विलयन से अनुमापन करके दिये हुए डाइक्रोमेट विलयन की सान्द्रता ग्राम प्रति लीटर में ज्ञात करना ।**

**अनुमापन का सिद्धान्तः** तनु $H_2SO_4$ की उपस्थिति में पोटैशियम-डाइक्रोमेट आक्सीकारक पदार्थ का काम करता है । क्रिया द्वारा उत्पन्न आक्सीजन फेरस लवण को फेरिक में आक्सीकृत कर देती है ।



$$K_2Cr_2O_7 + 4H_2SO_4 \rightarrow K_2SO_4 + Cr_2(SO_4)_3 + 4H_2O + 3[O]$$

$$6FeSO_4(NH_4)_2SO_4 + 3H_2SO_4 + 3[O] \rightarrow 3Fe_2(SO_4)_3 + 6(NH_4)_2SO_4 + 3H_2O$$

**(अ) पोटैशियम डाइक्रोमेट तथा फेरस अमोनियम सल्फेट विलयनों का अनुमापन (वाह्य सूचक की सहायता से) :**

यह निम्न तीन पदों में पूरा किया जाता है :—

**(i) पोटैशियम डाइक्रोमेट का प्रामाणिक विलयन बनाना :**

पोटैशियम डाइक्रोमेट का तुल्यांक भार = ४९·०४ है।

अतएव $\frac{N}{२०}$ विलयन के लिए लगभग $\frac{४९·०४}{२० \times ४} = ०·६१३$ ग्राम डाइक्रोमेट तौल कर २५० मि० लि० मापन फ्लास्क में घोलिए।

मान लिया m ग्राम डाइक्रोमेट तौला गया तो डाइक्रोमेट की नार्मलटी

$$= \frac{४ \times m \times N}{४९·०४}$$

**(ii) फेरस अमोनियम सल्फेट विलयन की प्रामाणिकता निश्चित करना :**

ब्यूरेट में डाइक्रोमेट विलयन लीजिए। एक बीकर में दिया हुआ फेरस अमोनियम सल्फेट २५ मि० लि० पिपेट कीजिए। इसमें लगभग १० मि० लि० तनु $H_2SO_4$ मिलाइए। अब इस मिश्रण में डाइक्रोमेट विलयन ब्यूरेट से धीरे-धीरे छोड़िए। प्रत्येक १ मि० लि० डाइक्रोमेट डालने के बाद बीकर में उपस्थित घोल का एक बूँद काँच की छड़ की सहायता से अलग टाइल पर रखे पोटैशियम फेरी सायनाइड घोल में मिलाकर परखते रहिए। जब तक घोल में फेरस आयन उपस्थित रहेंगे फेरी सायनाइड के साथ नीला रंग आता रहेगा। जब घोल का अंतिम बूँद फेरी सायनाइड से नीला या हरा रंग न दे तब डाइक्रोमेट डालना बन्द कर दीजिए और ब्यूरेट पाठांक नोट कर लीजिए। मान लिया २० मि० लि० डाइक्रोमेट डालने की अवस्था तक नीला रंग आता है, परन्तु २१ मि० लि० डालने पर रंग नहीं आता, तो इसका अर्थ हुआ कि अंतिम-बिन्दु २० तथा २१ के मध्य है। अब बीकर का घोल फेंक दीजिए।

बीकर में फिर २५ मि० लि० फेरस अमोनियन सल्फेट तथा तनु $H_2SO_4$ लीजिए। अबकी बार २० मि० लि० डाइक्रोमेट डालने की अवस्था तक फेरीसायनाइड से परीक्षण न कीजिए। परन्तु इसके बाद प्रत्येक ०·१ मि० लि० डाइक्रोमेट डालने के बाद फेरस विलयन का एक बूँद फेरीसायनाइड के रखे बूँद पर डालकर देखिए कि नीला रंग आना कब बन्द होता है। मान लिया २०·४ मि० लि० डाइक्रोमेट डालने पर रंग

आता है परन्तु २०·५ मि० लि० डालने पर रंग नहीं आता। अतः अंतिम बिन्दु २०·४ तथा २०·५ के मध्य है।

तीसरी बार इसी विधि से अनुमापन करके अंतिम विन्दु निश्चित कर लीजिए।

मान लिया उपरोक्त अनुमापन में अंतिम विन्दु २०·५ पर आता है। अतः २०·५ मि० लि० डाइक्रोमेट २५ मि० लि० फेरस अमोनियम सल्फेट के अनुमापन के लिए व्यय हुआ।

फेरस अमोनियम सल्फेट का आयतन × नार्मलटी

$$= K_2Cr_2O_7 \text{ का आयतन} \times \text{नार्मलटी}$$

$$२५ \times \text{नार्मल्टी} = \frac{२०·५ \times 4m \times N}{४९·०४}$$

$$\text{नार्मलटी} = \frac{२०·५ \times 4m \times N}{४९·०४ \times २५}$$

**(iii) प्रामाणिक फेरस अमोनियम सल्फेट से दिये हुए डाइक्रोमेट विलयन का अनुमापन :**

अनुमापन की क्रिया-विधि ठीक वैसे ही है जैसा कि बनाये हुए डाइक्रोमेट के साथ ऊपर वर्णित है।

मान लिया २५ मि० लि० फेरस अमोनियम सल्फेट के लिए अनुमापन में २० मि० लि० डाइक्रोमेट लगता है।

$\therefore$ $K_2Cr_2O_7$ का आयतन × नार्मलटी

$$= \text{फेरस अमोनियम सल्फेट का आयतन} \times \text{नार्मलटी}$$

$$२० \times \text{नार्मलटी} = \frac{२५ \times २०·५ \times 4m \times N}{४९·०४ \times २५}$$

$$\text{नार्मलटी} = \frac{२५ \times २०·५ \times 4m \times N}{४९·०४ \times २५}$$

$$K_2Cr_2O_7 \text{ की सान्द्रता प्रति लीटर} = \frac{२५ \times २०·५ \times 4m \times ४९·०४}{४९·०४ \times २५ \times २०} \text{ ग्राम}$$

**(ब) पोटैशियम डाइक्रोमेट तथा फेरस अमोनियम सल्फेट का अनुमापन:**
(आन्तरिक सूचक की सहायता से)

यह अनुमापन भी तीन चरणों में पूरा होता है, अर्थात् पहले डाइक्रोमेट का प्रामाणिक घोल बना लिया जाता है। इस घोल की सहायता से फेरस अमोनियम सल्फेट घोल को standardise किया जाता है। फेरस अमोनियम सल्फेट की शक्ति जान लेने के बाद इसकी सहायता से दिये हुए डाइक्रोमेट की सान्द्रता ज्ञात करते हैं। अनुमापन में अन्तर इसलिए है कि यहाँ आन्तरिक सूचक प्रयोग करते हैं। अनुमापन की क्रिया विधि निम्न है:—

(i) बीकर में २५ मि० लि० फेरस अमोनियम सल्फेट, १० मि० लि० तनु $H_2SO_4$ तथा $\frac{1}{2}$ मि० लि० N-**फेनिल एन्थ्रेनिलिक एसिड सूचक विलयन** लीजिए। ब्यूरेट से डाइक्रोमेट घोल धीरे-धीरे डालिए और बीकर को हिलाते रहिए। जब बीकर में उपस्थित घोल का रंग हल्का बैंगनी-लाल हो जाय तो डाइक्रोमेट डालना बन्द कर दीजिए और ब्यूरेट पाठांक नोट कर लीजिए। बीकर में २५ मि० लि० फेरस अमोनियम सल्फेट विलयन लेकर यह अनुमापन कई बार कर लीजिए ताकि दो समान पाठांक आ जायँ।

**गणना** : उपरोक्त विधि द्वारा ही कीजिए।

(ii) बीकर में २५ मि० लि० फेरस अमोनियम सल्फेट, १० मि० लि० तनु $H_2SO_4$ (1:2), लगभग २·५ मि० लि० फासफोरिक अम्ल तथा **डाइफेनिलएमीन सूचक** ४-५ बूंद लीजिए। ब्यूरेट से डाइक्रोमेट डालिए। जब घोल का रंग हरा से परिवर्तित होकर नीला-बैंगनी हो जाय तो डाइक्रोमेट डालना बन्द कीजिए। ब्यूरेट पाठांक नोट कर लीजिए और अनुमापन पुनः कीजिए ताकि दो समान पाठांक प्राप्त हो जायँ।

**गणना** : उपरोक्त विधि द्वारा ही कीजिए।

N-**फेनिल एन्थ्रेनिलिक एसिड सूचक** : ५% $Na_2CO_3$ विलयन के २० मि०लि० में १·०७ ग्राम N-फेनिल एन्थ्रेनिलिक अम्ल घोलिए और फिर जल डाल कर १००० मि० लि० घोल बना लीजिए।

**डाइफेनिलएमीन सूचक** : सान्द्र $H_2SO_4$ में १०% डाइफेनिल अमीन का घोल है।

अध्याय १२

# आयडोमितीय अनुमापन

## (Iodometric Titrations)

---

जब आक्सीकरण-अवकरण अनुमापन किसी आयोडाइड लवण से रासायनिक क्रिया द्वारा उत्पन्न आयोडीन के माध्यम से किया जाता है तो उसे आयडोमितीय अनुमापन कहते हैं। आक्सीकारक पदार्थों की क्रिया के फलस्वरूप प्राप्त आयोडीन सामान्यतः सोडियम थायो सल्फेट (हाइपो) विलयन द्वारा अनुमापित की जाती है। इस क्रिया में सोडियम थायो सल्फेट आक्सीकृत होता है:



$$2Na_2S_2O_3 + I_2 \rightarrow Na_2S_4O_6 + 2NaI$$

सोडियम थायो सल्फेट                सोडियम टेट्रा थायोनेट

आयोडीन द्वारा आर्सिनियस आक्साइड का भी आक्सीकरण होता है:



$$AS_2O_3 + 2I_2 + 2H_2O \rightarrow AS_2O_5 + 4HI$$

आयोडीन का घोल हल्का भूरा या पीला होता है। यह स्टार्च के साथ नीला रंग देती है। अतः आयडोमितीय अनुमापन में स्टार्च विलयन सूचक के रूप में प्रयुक्त होता है।

**आयडोमितीय अनुमापन सम्बन्धित प्रमुख प्रयोग**

**प्रयोग १—आयडोमितीय अनुमापन द्वारा कापर सल्फेट विलयन की सान्द्रता ग्राम प्रति लीटर में ज्ञात करना।**

**अनुमापन का सिद्धान्त**—जब कापर सल्फेट विलयन में पोटैशियम आयोडाइड का घोल मिलाया जाता है तो आयोडीन मुक्त होती है।



$$2CuSO_4 + 4KI \rightarrow 2CuI_2 + 2K_2SO_4$$
$$2CuI_2 \rightarrow Cu_2I_2 + I_2$$

क्रिया द्वारा उत्पन्न आयोडीन सोडियम थायो सल्फेट को आक्सीकृत कर देती है।



$$2Na_2S_2O_3 + I_2 \rightarrow Na_2S_4O_6 + 2NaI$$

अर्थात्,



$$2CuSO_4 \equiv I_2 \equiv 2Na_2S_2O_3$$

क्रिया से स्पष्ट है कि यदि हाइपो घोल की शक्ति मालूम हो तो प्राप्त आयोडीन की मात्रा ज्ञात हो सकती है। इसके सहारे यह भी मालूम किया जा सकता है कि $CuSO_4$ की शक्ति क्या है। क्योंकि,



$$2CuSO_4 \equiv 2I \equiv 2H \text{ या } CuSO_4 \equiv I \equiv H$$



$$2Na_2S_2O_3 \equiv 2I \equiv 2H$$

$$CuSO_4 \text{ का तुल्यांक भार} = \frac{CuSO_4 \text{ का अणुभार}}{१} = २४९\cdot७१$$

और

$$Na_2S_2O_3 \text{ का तुल्यांक भार} = \frac{Na_2S_2O_3 \text{ का अणुभार}}{१} = २४८\cdot२$$

अर्थात्,

$CuSO_4$ का एक ग्राम तुल्यांक $\equiv Na_2S_2O_3$ के एक ग्राम तुल्यांक के

**अनुमापन विधि**—यह अनुमापन निम्न पदों में होता है:—

(अ) कापर सल्फेट का प्रामाणिक विलयन बनाना।

(ब) सोडियम थायो सल्फेट (हाइपो) विलयन बनाना तथा उसकी प्रामाणिकता निश्चित करना।

(स) प्रामाणिक हाइपो विलयन की सहायता से दिये हुए कापर सल्फेट विलयन की सान्द्रता ज्ञात करना।

**(अ) कापर सल्फेट का प्रामाणिक विलयन बनाना** $\left(\text{लगभग } \frac{N}{३०}\right)$।

$CuSO_4.5H_2O$ का अणुभार = २४९·७१ = तुल्यांक भार

अतः $\frac{N}{२०}$ विलयन के लिए $\frac{२४९\cdot७१}{३० \times ४}$ ग्राम = २·०८ ग्राम कापर सल्फेट तौलकर २५० मि० लि० मापन फ्लास्क में जल विलयन बनाइए। इसमें १–२ मि० लि० एसीटिक अम्ल छोड़ लीजिए।

मान लिया m ग्राम कापर सल्फेट तौला गया

$$\therefore \text{ कापर सल्फेट की नार्मलटी} \equiv \frac{४ \times m \times n}{२४९\cdot७१}$$

**(ब) हाइपो विलयन बनाना तथा उसकी प्रामाणिकता निश्चित करना।**

सोडियम थायो सल्फेट का तुल्यांक भार = २४८·२

$\therefore$ लगभग $\frac{N}{३०}$ विलयन के लिए $\frac{२४८\cdot२}{३० \times ४} = २\cdot०७$ ग्राम हाइपो तौलकर २५० मि० लि० जल में घोलिए।

ब्यूरेट में हाइपो विलयन लीजिए। एक बीकर या कोनिकल फ्लास्क में बनाया हुआ कापर सल्फेट घोल का २५ मि० लि० पिपेट कीजिए। इसमें पोटैशियम आयोडाइड का १० मि० लि० (१०% विलयन) या १ ग्राम ठोस KI डालिए। घोल का रंग भूरा हो जाता है। अब इसमें ब्यूरेट से हाइपो घोल धीरे-धीरे डालिए और हिलाते रहिए। जब घोल हल्का पीला हो जाय तो इसमें १ मि० लि० स्टार्च विलयन डालिए। घोल नीला हो जाता है। इससे प्रगट होता है कि घोल में आयोडीन उपस्थित है। अब पुनः हाइपो घोल बूंद-बूंद डालिए ताकि घोल रंगहीन हो जाय और केवल क्यूपरस आयोडाइड का सफेद अवक्षेप नजर आये। ब्यूरेट पाठांक नोट कीजिए और उपरोक्त अनुमापन को पुनः दोहराइए ताकि दो समान पाठांक प्राप्त हो जायँ।

मान लिया २५ मि० लि० कापर सल्फेट विलयन के लिए $V_1$ मि० लि० हाइपो लगा

$\therefore$ हाइपो का आयतन × नार्मलटी = $CuSO_4$ का आयतन × नार्मलटी

$$V_1 \times \text{नार्मलटी} = २५ \times \frac{४ \times m \times N}{२४६.७१}$$

$$\text{हाइपो की नार्मलटी} = \frac{२५ \times ४ \times m \times N}{V_1 \times २४६.७१}$$

**(स) प्रामाणिक हाइपो से अनुमापन द्वारा दिये हुए कापर सल्फेट की सान्द्रता ग्राम प्रति लीटर में ज्ञात करना।**

अनुमापन बिल्कुल उपरोक्त विधि से कीजिए। मान लिया २५ मि० लि० $CuSO_4$ के लिए $V_2$ मि० लि० हाइपो की आवश्यकता हुई

$\therefore$ $CuSO_4$ का आयतन × नार्मलटी = हाइपो का आयतन × नार्मलटी

$$२५ \times \text{नार्मलटी} = \frac{V_2 \times २५ \times ४ \times m \times N}{V_1 \times २४६.७१}$$

$$CuSO_4 \text{ की नार्मलटी} = \frac{V_2 \times २५ \times ४ \times m \times N}{२५ \times V_1 \times २४६.७१}$$

$$\therefore CuSO_4 \text{ की सान्द्रता} = \frac{V_2 \times २५ \times ४ \times m \times २४६.७१}{२५ \times V_1 \times २४६.७१}$$

$$= \frac{V_2 \times ४ \times m}{V_1} \text{ ग्राम प्रति लीटर}$$

अर्थात्,

$$\frac{\text{अज्ञात } CuSO_4 \text{ की सान्द्रता}}{\text{ग्राम प्रति लीटर}} = \frac{\text{अज्ञात } CuSO_4 \text{ के साथ हाइपो का व्यय आयतन} \times 4m}{\text{ज्ञात } CuSO_4 \text{ के साथ हाइपो का व्यय आयतन}}$$

**प्रयोग २—आयडोमितीय अनुमापन द्वारा दिये हुए पोटैशियम-डाइक्रोमेट विलयन की सान्द्रता ग्राम प्रति लीटर में ज्ञात करना।**

**अनुमापन का सिद्धान्त**—अम्लीय माध्यम में पोटैशियम-डाइक्रोमेट द्वारा पोटैशियम आयोडाइड का आक्सीकरण होता है तथा आयोडीन मुक्त होती है। क्रिया द्वारा प्राप्त आयोडीन हाइपो विलयन का आक्सीकरण करती है। अतः आयडोमितीय अनुमापन द्वारा डाइक्रोमेट विलयन की शक्ति ज्ञात की जा सकती है।



$$K_2Cr_2O_7 + 4H_2SO_4 \rightarrow K_2SO_4 + Cr_2(SO_4)_3 + 4H_2O + 3[O]$$
$$6KI + 3H_2SO_4 + 3[O] \rightarrow 3K_2SO_4 + 3H_2O + 3I_2$$



$$K_2Cr_2O_7 + 7H_2SO_4 + 6KI \rightarrow 4K_2SO_4 + Cr_2(SO_4)_3 + 7H_2O + 3I_2$$
$$2Na_2S_2O_3 + I_2 \rightarrow Na_2S_4O_6 + 2NaI$$

इस अनुमापन में थोड़ा सा दोष यह है कि अम्लीय माध्यम में KI से हाइड्रो-आयडिक अम्ल बनती है जो कि हवा के सम्पर्क में भी आक्सीकृत होकर आयोडीन मुक्त करती है। अतः अनुमापन करते समय घोल में थोड़ा $NaHCO_3$ डाल देते हैं। इसका प्रभाव यह होता है कि बाइकार्बोनेट अम्ल के साथ क्रिया करके $CO_2$ देता है, जिसके कारण HI का आक्सीकरण अवरुद्ध हो जाता है।

**अनुमापन विधि**—इस अनुमापन में भी तीन चरण होते हैं :—

**(अ) पोटैशियम डाइक्रोमेट का प्रामाणिक विलयन बनाना।**

पूर्वोक्त विधि द्वारा बनाइए।

मान लीजिए कि इस घोल की नार्मलटी $\frac{४m \times N}{४९·०३}$ है।

**(ब) बनाये हुए डाइक्रोमेट विलयन की सहायता से हाइपो घोल की नार्मलटी ज्ञात करना।**

ब्यूरेट में हाइपो विलयन भरिए।

एक कोनिकल फ्लास्क में २५ मि० लि० डाइक्रोमेट, १० मि० लि० तनु $H_2SO_4$, १ ग्राम KI तथा २ ग्राम सोडियम बाइकार्बोनेट लेकर पूरे मिश्रण को अच्छी तरह हिलाइए ताकि ठोस लवण भी घोल में आ जायँ। अब इसमें हाइपो घोल डालिए। जब घोल का रंग हल्का हरा-पीला हो जाय तब १ मि० लि० स्टार्च विलयन डालिए और पुनः हाइपो घोल डालिए। जब नीला रंग समाप्त होकर

घोल हरा रंग का हो जाय तब हाइपो डालना बन्द कीजिए। ब्यूरेट पाठांक नोट कर लीजिए। यह अनुमापन पुनः दोहराइए ताकि दो समान पाठांक प्राप्त हो जायँ ।

मान लिया कि $V_1$ मि० लि० हाइपो व्यय हुआ २५ मि० लि० डाइक्रोमेट के लिए

∴ हाइपो का आयतन × नार्मलटी = $R_2Cr_2O_7$ का आयतन × नार्मलटी

$$V_1 \times \text{नार्मलटी} = २५ \times \frac{४m \times N}{४६\cdot०३}$$

$$\text{हाइपो की नार्मलटी} = \frac{२५ \times ४m \times N}{V_1 \times ४६\cdot०३}$$

**(स) प्रामाणिक हाइपो की सहायता से दिये हुए डाइक्रोमेट की सान्द्रता ज्ञात करना।**

अनुमापन क्रिया उपरोक्त ढंग से कीजिए।

**गणना:** मान लिया अज्ञात $K_2Cr_2O_7$ के लिए $V_2$ मि० लि० हाइपो विलयन लगा ।

∴ $K_2Cr_2O_7$ का आयतन × नार्मलटी = हाइपो का आयतन × नार्मलटी

$$२५ \times \text{नार्मलटी} = \frac{V_2 \times २५ \times ४m \times N}{V_1 \times ४६\cdot०३}$$

$$K_2Cr_2O_7 \text{ की नर्मलटी} = \frac{V_2 \times २५ \times ४m \times N}{२५ \times V_1 \times ४६\cdot०३}$$

$$\text{,, सान्द्रता ग्राम प्रति लीटर} = \frac{V_2 \times २५ \times ४m \times ४६\cdot०३}{२५ \times V_1 \times ४६\cdot०३}$$

$$= \frac{V_2 \times ४m}{V_1}$$

**प्रयोग ३—दिये हुए पोटैशियम परमैगनेट विलयन की सान्द्रता ग्राम प्रति लीटर में आयडोमितीय अनुमापन द्वारा ज्ञात करना।**

**अनुमापन का सिद्धान्त**—पोटैशियम परमैगनेट अम्लीय माध्यम में पोटैशियम आयोडाइड से आयोडीन मुक्त करता है जिसका अनुमापन हाइपो द्वारा किया जा सकता है ।


$$2KMnO_4+3H_2SO_4 \rightarrow K_2SO_4+2MnSO_4+3H_2O+5[O]$$
$$10KI+5H_2SO_4+5[O] \rightarrow 5K_2SO_4+5H_2O+5I_2$$
$$2Na_2S_2O_3+I_2 \rightarrow Na_2S_4O_6+2NaI$$

चूँकि $KMnO_4$ का प्रामाणिक विलयन बनाना सुविधाजनक नहीं है, अतः इस अनुमापन में हाइपो की प्रामाणिकता $CuSO_4$ विलयन बनाकर करते हैं।

**विधिः**—अनुमापन निम्न पदों में पूरा किया जाता है :—

**(अ) कापर सल्फेट का प्रामाणिक विलयन बनाना ।**

पूर्वोक्त विधि द्वारा बनाइए

मान लिया $CuSO_4$ घोल की नार्मल्टी $\frac{N}{२०}$ है।

**(ब) कापर सल्फेट विलयन की सहायता से हाइपो की प्रामाणिकता ज्ञात करना ।**

पूर्वोक्त विधि द्वारा अनुमापन तथा गणना कीजिए।

मान लिया कि हाइपो की नार्मल्टी $\frac{N}{२२}$ है।

**(स) प्रामाणिक हाइपो विलयन से अनुमापन करके $KMnO_4$ की सान्द्रता ग्राम प्रति लीटर में ज्ञात करना।**

ब्यूरेट में हाइपो विलयन लीजिए।

कोनिकल फ्लास्क में २५ मि० लि० $KMnO_4$ विलयन, १० मि० लि० तनु $H_2SO_4$, १ ग्राम KI लीजिए। ब्यूरेट से हाइपो तब तक डालिए जब तक कि विलयन का रंग हल्का पीला न हो जाय। इसमें १ मि० लि० स्टार्च डालिए, घोल नीला हो जाता है। अब पुनः हाइपो डालिए ताकि नीला रंग समाप्त हो जाय। ब्यूरेट पाठांक नोट कीजिए और अनुमापन को कई बार कीजिए ताकि दो समान पाठांक प्राप्त हो जायँ।

**गणना**—मान लिया V मि० लि० हाइपो विलयन लगा

$\therefore$ $KMnO_4$ का आयतन $\times$ नार्मलटी = हाइपो का आयतन $\times$ नार्मलटी

$$२५ \times \text{नार्मलटी} = V \times \frac{N}{२२}$$

$$\text{नार्मलटी} = \frac{V \times N}{२५ \times २२}$$

$$KMnO_4 \text{ की सान्द्रता} = \frac{V \times ३१\cdot६}{२५ \times २२} \text{ ग्राम प्रति लीटर}$$

**प्रयोग ४—आयडोमितीय अनुमापन द्वारा ब्लीचिंग पाउडर में उपलब्ध क्लोरीन की प्रतिशत मात्रा ज्ञात करना।**

**अनुमापन का सिद्धान्त**—अम्लीय माध्यम में ब्लीचिंग पाउडर पोटैशियम आयोडाइड विलयन से आयोडीन मुक्त करता है।



$$Ca\begin{matrix} OCl \\ Cl \end{matrix} + H_2O + 2CH_3COOH \rightarrow (CH_3COO)_2Ca + 2H_2O + Cl_2$$

ब्लीचिंग पाउडर



$$Cl_2 + 2KI \rightarrow I_2 + 2KCl$$



अर्थात्, $Cl_2 \equiv I_2,\ Cl \equiv I$

चूँकि मुक्त आयोडीन की मात्रा उपलब्ध क्लोरीन की मात्रा के समतुल्य होती है, अतः आयोडीन का हाइपो से अनुमापन करने पर क्लोरीन की मात्रा ज्ञात की जा सकती है।

**विधि**—अनुमापन निम्न पदों में पूरा होता है :—

**(अ) कापर सल्फेट का प्रामाणिक विलयन बनाकर पूर्वोक्त विधि द्वारा हाइपो विलयन की नार्मलटी ज्ञात करना।**

**(ब) ब्लीचिंग पाउडर का घोल बनाना।**

लगभग १·५ ग्राम ब्लीचिंग पाउडर तौलकर एक बीकर में थोड़े जल के साथ पेस्ट बना लीजिए। पेस्ट में थोड़ा-थोड़ा पानी डालकर २५० मि० लि० मापन फ्लास्क में गिराते जाइए। जब सारा पेस्ट फ्लास्क में आ जाय तब और पानी डालकर निशान तक पूरा कर लीजिए। इस प्रकार ब्लीचिंग पाउडर का निलम्बन (suspension) प्राप्त हो जायगा।

**(स) प्रामाणिक हाइपो विलयन से ब्लीचिंग पाउडर के घोल का अनुमापन।**

हाइपो विलयन ब्यूरेट में भरिए। २५ मि० लि० ब्लीचिंग पाउडर निलम्बन नापकर एक कोनिकल फ्लास्क में लीजिए। इसमें लगभग २ मि० लि० एसीटिक अम्ल (glacial) तथा १ ग्राम पोटैशियम आयोडाइड डालकर मिश्रण को

अच्छी तरह हिला लीजिए। अब इसमें ब्यूरेट से हाइपो डालिए। जब घोल का रंग हल्का पीला हो जाय तब थोड़ा स्टार्च विलयन डालिए, नीला रंग आता है। पुनः इसमें हाइपो डालिए ताकि नीला रंग समाप्त हो जाय। अनुमापन दुहराइए ताकि दो समान पाठांक प्राप्त हो जायँ।

**गणना :**

मान लिया तौलकर लिए गये ब्लीचिंग पाउडर की मात्रा$=$m ग्राम

हाइपो की नार्मलटी $=\frac{N}{x}$

२५ मि० लि० ब्लीचिंग पाउडर के निलम्बन के लिए व्यय हाइपो का आयतन $=$V मि० लि०

$\therefore$ निलम्बन की शक्ति $=\frac{N}{x}\times\frac{V}{२५}$

चूंकि निलम्बन की शक्ति क्लोरीन की ही शक्ति का मापन है, अतः उपरोक्त शक्ति $\frac{N}{x}\times\frac{V}{२५}$ क्लोरीन की सान्द्रता का द्योतक है।

$\therefore$ क्लोरीन की सान्द्रता ग्राम प्रति लीटर $=\frac{३५\cdot५\times V}{x\times२५}$

२५० मि० लि० में क्लोरीन की मात्रा $=\frac{३५\cdot५\times V}{x\times२५\times४}$

m ग्राम ब्लीचिंग पाउडर से उपलब्ध क्लोरीन $\frac{३५\cdot५\times V}{x\times२५\times४}$ ग्राम है

$\therefore$ १०० " " $\frac{३५\cdot५\times V\times१००}{x\times२५\times४\times m}$ ग्राम

अतः पाउडर में उपलब्ध क्लोरीन का प्रतिशत $=\frac{३५\cdot५\times V\times१००}{x\times२५\times४\times m}$

**आयडीमितीय अनुमापन**

(Iodimetric Titration)

जब अनुमापन आयोडीन घोल से ही किया जाता है तो उसे आयडीमितीय अनुमापन कहते हैं। आयोडीन घोल आर्सिनियस आक्साइड को आक्सीकृत कर सकता है—

$$AS_2O_3+2I_2+2H_2O\rightleftharpoons AS_2O_5+4HI$$

चर्चा अपने ग्रन्थ में की है कि नहीं, यह नहीं कहा जा सकता। वेबर साहब का जो अभिप्राय हो, किन्तु घटनाक्रम से हमारा विचार यही है कि इन बातों को जानबूझ कर केवल भारतवर्ष के प्रति विद्वेष बुद्धिवश वेबर साहब ने इस प्रकार की बातें लिखी हैं। इनके बनाये भारत साहित्य के इतिवृत्त विषयक ग्रन्थ में आदि से अन्त तक भारतवर्ष के गौरव को न्यून करने की चेष्टा से भिन्न और कोई उद्‌देश्य देखा नहीं जाता। इससे अधिक कहना व्यर्थ है कि मेगास्थ-नीज़ ने महाभारत का नाम नहीं लिया, तो इससे यह बात सिद्ध नहीं होती कि उसके समय में महाभारत था ही नहीं। अनेक हिन्दू जर्मनी की सैर कर आये हैं और उन्होंने ग्रन्थ लिखे हैं। उनके किसी ग्रन्थ में हमने साहब का नाम नहीं देखा। तो क्या यह सिद्ध करना चाहिए कि वेबर साहब कभी थे ही नहीं ?"

इसके बाद उन्होंने पाणिनी से उनके पूर्व महाभारत के वर्तमान रहने के प्रमाण दिये हैं—

"पाणिनीजी का सूत्र है:

महान् ब्रीह्यपराहणगृही व्यास जावाल भार
भारत हैलिहैलि रौरव प्रबृद्धेषु ।६।२।३८।

अर्थात् ब्रीहि इत्यादि शब्दों के पहिले महत् शब्द का प्रयोग होता है। इन शब्दों में एक शब्द 'महाभारत' भी है। सुप्रसिद्ध इतिहास के ग्रन्थ के बिना 'महाभारत' का नाम कभी किसी वस्तु का हुआ हो, ऐसा कोई प्रमाण नहीं है। तथापि वेबर साहब फरमाते हैं कि यहाँ महाभारत शब्द का अर्थ भरत वंश है। किन्तु यह केवल साहब बहादुर की बहादुरी है। क्योंकि ऐसा प्रयोग कहीं भी नहीं मिलता।

फिर देखिए पाणिनी सूत्र है:
गवि युधिभ्यां स्थिरः ८।३।६५

गवि और युधि शब्द के परे स्थिर शब्द के 'स्थ' के स्थान में 'ष' हो गये। यथा 'गविष्ठरः युधिष्ठिरः'

और देखिए :

यहवृच इमः प्राच्य भारतेषु २।४।६६

भरत गोत्र का उदाहरण है : 'युधिष्ठिराः'

फिर लीजिए—

'स्त्रियानवन्ति कुन्ति कुरुभ्यः ४।१।१७।६०

इसमें कुंती शब्द भी पाया गया।

और लीजिए :

"वासुदेवार्ज्जुनाभ्यां युन्। ४।४।६८।

अर्थात् वासुदेव और अर्जुन के परे यथार्थ में युन होय।

कुछ अन्य पाणिनी के सूत्र देकर वे लिखते हैं :

जबकि महाभारत ग्रन्थ का नाम और उस ग्रन्थ के नायक लोगों का नाम पाणिनी के सूत्रों में पाया गया तो यही सिद्ध हुआ कि पाणिनी से प्रथम वा पाणिनी के समय में भी महाभारत 'पांडवों का इतिहास था।"

अब उनके एक पत्र की शैली का नमूना देखिए :

"जगन्नाथ जी बलभद्र और सुभद्रा की मूर्तियाँ काठ की हैं जैसी हमने प्रायः बाजारू लोगों के पास देखी होंगी। वही गोल-गोल नेत्र और वही लुंज हस्त हैं। कहाँ पुराण वर्णित चतुर्भुज मूर्तियों का विशद वर्णन और कहाँ यह विकृत दर्शन ? क्या इसी प्रतिमा के दर्शन के लिए राजर्षि इन्द्रद्युम्न ने तप किया था ? मंदिर के अधिकारी इस विषय में अंट-संट बातें करने लगते हैं। उनके पास संतोषजनक उत्तर कुछ नहीं, वे स्वयं संशयग्रस्त हैं। हमारे चतुर चूड़ामणि पंडित दीन दयाल जी कभी-कभी मज़ाक करते हैं। उन्होंने एक बार वक्तृता में इस विषय का समाधान करते हुए कहा था कि 'कलयुग का घोर अंधकार देख कर जगन्नाथजी ने उल्लूक जैसे नेत्र इसलिए बना लिये कि ऐसे समय में वैसी ही आँखों से काम निकलता है, कमल जैसे नेत्रों से नहीं।" और जगन्नाथजी के हाथ कटने का एक वैसे ही पंडित प्रकांड ने एक सभा में यह तत्व समझाया था कि 'कृष्णावतार में

गोपियों के वस्त्र चुरा कर जो पाप किया था उसीका यह प्रायश्चित्त है।

"यद्यपि भावतंत्र के सामने इस तरह की शंकाओं को कुछ अवसर नहीं मिल सकता। जिसके विषय में वेद पुकार रहा है 'न तत्र चक्षुर्गच्छति न वा न मनो न विद्यो न विज्ञानीमः' उस अज अविनाशी की कोई मूर्ति वना ही दे तो किसकी सामर्थ्य है जो यह कह दे कि वह उसकी मूर्ति नहीं है, तथापि भावतंत्र से वस्तुतंत्र और विधितंत्र की बात स्वतंत्र है। वहाँ तादृश वस्तु और विधि की अपेक्षा रहती है। इसीलिए कहना पड़ता है कि धर्मप्रचारकों का यह कर्तव्य नहीं है कि जो बात आगे आवे, उसीका वकीलों की तरह समर्थन करने के लिए खड़े ही हो जाएँ। कुछ सत्यासत्य का विचार भी करना चाहिए।

"यद्यपि जगन्नाथजी की मूर्ति में सौंदर्य कुछ नहीं है, तथापि यात्रियों को उसकी रत्ती भर परवाह नहीं है। मैंने आज इस बात की परीक्षा की कि क्या दूसरे लोगों के चित्त में भी कोई इस तरह की शंका होती है कि सकल सौंदर्यनिधान विष्णुदेव की ऐसी विकृत प्रतिमा क्यों है? किन्तु मैंने सिवाय उन कतिपय पुरुषों के जो मेरी तरह अखबारी दुनिया के थे, और सबको इस विषय में स्थिरचित्त पाया। मैंने माँजी से पूछा कि "क्यों दर्शन कैसे हुए?" बोलीं "खूब हुए, निहाल हो गयी। ये दर्शन बड़े भाग्य से मिलते हैं।" इस समय माँजी के हर्षोत्फुल्ल मुख को देखकर मैंने समझा कि चलो, यात्रा सफल हुई। कहते हैं कि ब्राह्मो समाज के संस्थापक मातृभक्त राजा राममोहन राय माता के साथ तीर्थयात्रा करने के लिए गये थे और उन्होंने बड़ी योग्यता के साथ अपना कर्तव्य पूरा किया था। एक ब्रह्मसमाजी ने इस पर व्यंग से कहा कि 'ब्रह्मोपासक होकर आप मूर्ख पौत्तालिकों की तरह जगह-जगह बुढ़िया के पीछे क्यों घूमते रहे हैं? क्या वहाँ आपको भी कुछ आनन्द आया?" कहा: 'देवता और तीर्थों के दर्शन करने के समय मेरी श्रद्धामयी भोली जननी के सरल वचनों में जो मुझे आनन्द आता था, वैसा उपनिषदों

की श्रुति में भी नहीं आया। माता की उस समय की प्रसन्नता में मैं उस ज्योति की झलक देखता था जिसके लिए वेद नेति नेति कह रहा है। वास्तव में बात ऐसी ही है।"

ये दो नमूने मिश्रजी की भाषा और शैली के पर्याप्त होंगे। उनकी विशुद्धानन्द चरितावली जिस खोजपूर्ण विवरण के साथ लिखी गयी है और उनके 'दर्शन शास्त्र' में उनके प्रकांड और गंभीर ज्ञान का जो परिचय मिलता है, उसे देख कर आश्चर्य होता है। इस शती के प्रथम दशक में उन्होंने खड़ी बोली गद्य को पूरी ऊँचाई पर पहुँचा दिया था।

इन सब लेखकों में एक बात समान थी। ये लोग न तो अंग्रेज़ी ही जानते थे और न उससे प्रभावित थे। हिन्दी में नया मोड़ तब आया जब अंग्रेज़ी और उर्दू के अध्ययन करने वाले हिन्दी में लिखने लगे। यह क्रम श्रीधर पाठक से आरंभ हुआ, यद्यपि इसके पहिले अपवाद रूप में तोताराम जी (जो अलीगढ़ में वकालत करते थे) पं० लक्ष्मीशंकर, मथुराप्रसाद मिश्र आदि लोग हिन्दी में लिखने लगे थे किन्तु इनकी संख्या अपेक्षाकृत बहुत कम थी। अंग्रेज़ी और उर्दू से प्रभावित लोगों के बड़ी संख्या में हिन्दी लेखन में आ जाने से भाषा के रूप में बहुत परिवर्तन हुआ और विषयों में भी विविधता आयी। इनमें लाला सीताराम, पं० श्यामबिहारी मिश्र, शुकदेव बिहारी मिश्र, महावीरप्रसाद द्विवेदी, श्यामसुन्दरदास आदि प्रमुख थे। चंद्रधर गुलेरी जितने अंग्रेज़ी से प्रभावित थे उतने ही संस्कृत से भी। बालमुकुन्द गुप्त उर्दू से हिन्दी में आये थे। कुछ अंग्रेज़ीदां लेखकों में संस्कृत का भी कम या अधिक ज्ञान था, किन्तु उनपर प्रभाव अंग्रेज़ी ही का अधिक था। उनपर उर्दू का भी परोक्ष प्रभाव था और वे बहुत से आमफ़हम या ऐसे उर्दू शब्दों का प्रयोग, जिन्हें वे शिष्ट या आवश्यक समझते थे, मुक्तरूप से करने लगे थे। यह मोड़ पिछली शती के अन्तिम दशक में आरंभ हो गया था, किन्तु इसके मतलब यह नहीं है कि पुरानी शैली एकदम समाप्त हो गयी थी। दूसरी भारतीय भाषाओं के कुछ लोग भी हिन्दी खड़ी बोली गद्य लिखने लगे थे, जिनमें प्रमुख थे लज्जाराम मेहता (जो

गुजरातीभाषी थे), अमृतलाल चक्रवर्ती, जो ग्रेजुएट बंगाली थे और माधवराव सप्रे। इनकी भाषा में उर्दू का वह पुट नहीं है, जो उत्तर प्रदेश के अंग्रेजीदां लेखकों में मिलता है।

इन सबकी भाषा और शैली के नमूने देने का यहाँ अवकाश नहीं है और इनमें से अधिकांश की भाषा और शैली से आप लोग परिचित हैं ही। अहिन्दीभाषी प्रमुख लेखकों की भाषा से लोग सामान्यतः परिचित नहीं हैं। इसलिए मैं केवल अमृतलाल चक्रवर्ती, और सप्रे की भाषा और शैली के नमूने देखकर संतोष कर लूँगा। सप्रेजी की भाषा के नमूने मैं दे चुका हूँ।

अमृतलाल चक्रवर्ती बंगाली थे, बंगाल में पैदा हुए थे। उन्होंने कलकत्ता विश्वविद्यालय से बी० ए० किया और कुछ दिनों नौकरी भी की, किन्तु नौकरी छोड़ हिन्दी की सेवा में लग गये। मुख्य रूप से उन्होंने अपना जीवन हिन्दी पत्रकारिता में बिताया। उस समय के प्रसिद्ध पत्रों 'प्रयाग समाचार', 'बंगबासी', 'भारतमित्र' और 'श्री बेंकटेश्वर समाचार' के संपादन में उनका अधिकांश जीवन बीता। जब कलकत्ते से हिन्दी दैनिक 'कलकत्ता समाचार' निकला तब उसके सम्पादकीय विभाग में भी उन्होंने कुछ दिनों काम किया। हिन्दी जगत में उस समय उनका इतना सम्मान था कि वे हिन्दी साहित्य सम्मेलन के एक बार सभापति भी चुने गये थे। किन्तु जब वे वृद्ध हो गये और कार्य करने में असमर्थ हो गये तो उनका जीवन बड़े कष्ट में बीता। सम्पादकाचार्य रुद्रदत्त की तरह वे अक्षरशः भूखों तो नहीं मरे, किन्तु उनकी दशा अत्यन्त शोचनीय हो गयी थी और आजीवन हिन्दी की सेवा करने के बाद भी उनको दरिद्रता के सभी कष्ट भोगने पड़े। हिन्दी संसार ने उनकी कोई सहायता नहीं की। उन्होंने 'चंदा' नाम का एक उपन्यास भी लिखा था जो अधूरा रह गया, किन्तु वह उनके हिन्दी भाषा के अधिकार, उनकी प्रांजल खड़ी बोली और चित्ताकर्षक शैली का अच्छा उदाहरण है।

मैं यहाँ उसके आरंभ का कुछ अंश आपकी सेवा में प्रस्तुत कर रहा हूँ :

